निर्वाह करने के लिए हुआ है । यदि उनमें शिथिलता आ गई तो समझना चाहिए कि जीवित ही मृतक बन जाने जैसी स्थिति उत्पन्न हो गई । यदि आनन्द या सन्तोष की प्राप्ति किसी अध्यात्मवादी में इस प्रकार की अकर्मण्यता उत्पन्न कर दे तो समझना चाहिए कि विल्कुल उल्टा हो गया और अर्थ का अनर्थ बन गया ।

खेचरी मुद्रा की साधना से उपलब्ध होने वाला दूसरा दिव्य अनुदान उल्लास माना गया है । यह उभरता उल्लास इस प्रकार की अवांछनीय मनःस्थिति बनने की गुन्जायश नहीं छोड़ता । भगवान निरन्तर आनन्द के साथ-साथ उल्लास भी प्रदान करते हैं और उच्चस्तरीय प्रयत्नों के लिए अदम्य स्फूर्ति एवं उमंग उत्पन्न करते हैं । उल्लास जब अपनी प्रौढ़ावस्था में होता है तो वह इतना प्रखर होता है कि प्रस्तुत कठिनाइयों-अभावों, अवरोधों की चिन्ता न करते हुए ईश्वरीय सन्देश के अनुरूप अपनी रीति-नीति निर्धारित करने के लिए मचल उठता है, किसी के रोके नहीं रुकता । लोभ और मोह के भव-बन्धन यों सहज नहीं टूटते और कुसंस्कार तथा स्वार्थ सम्बन्धी शुभचिंतक ऐसी भावनाओं को क्रियान्वित होने में पग-पग पर विरोध उत्पन्न करते हैं, पर जिसे उल्लास प्राप्त है वह आत्म-कल्याण और ईश्वरीय निर्देशों के पालन की दिशा में ही अग्रसर होता है । कठिनाइयाँ क्यों आती हैं और रोकथाम कौन-कौन करते हैं ? इसकी चिन्ता नहीं करता । फलस्वरूप 'जहाँ चाह वहाँ राह" वाली बात बन ही जाती है । जिसे उल्लास की उपलब्धि मिल गई उसे महापुरुषों जैसे महान् कर्तव्यपालन करते रहने के अनवरत अवसर निर्बाध गति से मिलते ही रहते हैं ।

आनन्द और उल्लास भरी मनःस्थिति उत्पन्न करने में खेचरी मुद्रा का जो योगदान मिलता है उसके फलस्वरूप साधक को हर स्थिति में हँसते-हँसाते रहने और हलकी-फुलकी जिन्दगी जीने का अभ्यास करना पड़ता है । कर्मठता की जागरूकता से सामान्य जीवन-क्रम में पग-पग पर सफलतायें मिलती और सरलतायें उत्पन्न होती हैं, इन लाभों को भी सामान्य नहीं समझना चाहिए । ब्रह्मलोक के अन्य दिव्य अनुदान पाकर तो मानवी सत्ता ऋषिकल्प-देवतुल्य बनने के लिए अग्रसर होती है । खेचरी मुद्रा का वह विशिष्ट लाभ भी आनन्द-उल्लास की उपलब्धि की

तरह है—साधक के लिए हर दृष्टि से श्रेयस्कर सिद्ध होता है ।

उच्चस्तरीय साधनाओं में तीसरा स्थान शक्तिचालनी मुद्रा का है । कुण्डलिनी जागरण में मूलाधार से प्रसुप्त कुण्डलिनी को जागृत करके ऊर्ध्वगामी बनाया जाता है । उस महाशक्ति की सामान्य प्रवृत्ति अधोगामी रहती है, रतिक्रिया में उसका स्खलन होता रहता है । शरीर यात्रा की मल—मूत्र विसर्जन प्रक्रिया भी स्वभावतः अधोगामी है । शुक्र का क्षरण भी इसी दिशा में होता है । इस प्रकार यह सारा संस्थान अधोगामी प्रवृत्तियों में संलग्न रहता है ।

कुण्डलिनी शक्ति के जागरण और उत्थान के लिए इस क्षेत्र को ऊर्ध्वगामी बनने का अभ्यास कराया जाता है ताकि अभीष्ट उद्‌देश्य की सफलता में सहायता मिल सके । गुदा मार्ग को ऊर्ध्वगामी अभ्यास कराने के लिए हठयोग 'वास्तिक क्रिया' है, उसमें गुदा द्वार से जल को ऊपर खींचा जाता है फिर संचित मल को बाहर निकाला जाता है, इसी क्रिया को 'वस्ति' कहते हैं । इसी प्रकार मूत्र—मार्ग से जल को ऊपर खींचने और फिर विसर्जित करने की क्रिया वज्रोली कहलाती है । वस्ति और वज्रोली दोनों का ही उद्‌देश्य इन विसर्जन छिद्रों को अधोमुखी अभ्यासों के साथ ही ऊर्ध्वगामी बनने का प्रशिक्षण दिया जाना है । इन अभ्यासों से कुण्डलिनी को ऊर्ध्वगामी बनाने में सहायता मिलती है ।

वस्ति और वज्रोली काफी कठिन हैं । हठयोग की साधनायें सर्वसुलभ नहीं हैं, उन्हें विशेष मार्गदर्शन से विशेष व्यक्ति ही कर सकते हैं । उन अभ्यासों में समय भी बहुत लगता है और भूल होने पर संकट उत्पन्न होने का खतरा भी रहता है । अस्तु सर्वजनीन सरलीकरण का ध्यान रखते हुए शक्तिचालनी मुद्रा को उपयुक्त समझा गया है ।

शक्तिचालनी मुद्रा में गुदा और मूत्र संचालन का संकल्प बल के सहारे संकोचन कराया जाता है । संकोचन का तात्पर्य है, उनकी बहिर्मुखी एवं अधोगामी आदत को अन्तर्मुखी एवं ऊर्ध्वगामी बनाने के लिए प्रशिक्षित करना । इसके लिए दोनों ही इन्द्रियों का, उनके सुविस्तृत क्षेत्र का संकोचन कराया जाता है । कभी—कभी मुख से हवा खींची जाती है, पानी पिया जाता है, इसमें मुख को खींचने की क्रिया करनी पड़ती है । पिचकारी में पानी भरते समय भी ऐसा ही होता है । मल और मूत्र

छिद्रों से ऐसा ही वायु खींचने का, छोड़ने का, खींचने–छोड़ने का प्राणायाम जैसा अभ्यास करना संक्षेप में शक्तिचालनी मुद्रा का प्रयोग है ।

इस प्रयोग का पूर्वार्द्ध मूलवन्ध कहलाता है, मूलबन्ध में मात्र संकोचन भर होता है । जितनी देर मल–मूत्र छिद्रों को सिकोड़ा जाता रहेगा उतनी देर मूलबन्ध की स्थिति मानी जायेगी–यह एक पक्ष है । आधा अभ्यास है, इसमें पूर्णता समग्रता जब आती है, जब प्राणायाम की तरह खींचने–छोड़ने के दोनों ही अंग पूरे होने लगें । जब संकोचन–विसर्जन, संकोचन–विसर्जन का, खींचने–ढीला करने, खींचने–ढीला करने का उभयपक्षीय अभ्यास चल पड़े तो समझना चाहिए कि शक्तिचालनी मुद्रा का अभ्यास हो रहा है ।

कमर से नीचे के भाग में अपान वायु रहता है, उसे खींचकर कमर से ऊपर रहने वाली प्राणवायु के साथ जोड़ा जाता है–यह पूर्वार्द्ध हुआ । उत्तरार्द्ध में ऊपर के प्राण को नीचे के अपान के साथ जोड़ा जाता है । इस प्राण अपान के संयोग की योग शास्त्रों में बहुत महिमा गाई गई है–यही मूलवन्ध है । इस साधना की महिमा बताते हुए कहा गया है–

**आकुंचनेन तं प्राहुर्मूलबंधोऽयमुच्यते ।**
**अपानश्चोर्ध्वगो भूत्वा वह्निना सह गच्छति ।।**

–योग कुण्डल्योपनिषद्

मूलबन्ध के अभ्यास से अघोगामी अपान को वलात् ऊर्ध्वगामी बनाया जाये, इससे वह प्रदीप्त होकर अग्नि के साथ–साथ ही ऊपर चढ़ता है ।

**अभ्यासाद् बन्धनस्यास्य मरुत्त सिद्धिर्भवेद् ध्रुवम् ।**
**साधयेद् यत्नतो तर्हि मौनी तु विजितालसः ।।**

–घेरण्ड संहिता ३/१७

मूलबन्ध के अभ्यास से मरुत् सिद्धि होती है, अर्थात् शरीरस्थ वायु पर नियन्त्रण होता है । अतः आलस्य विहीन होकर मौन रहते हुए इसका अभ्यास करना चाहिए ।

**प्राणापानौ नादबिन्दू मूलबन्धेन चैकताम् ।**
**गत्वा योगस्य संसिद्धिं यच्छतो नात्र संशयः ।।**

–हठयोग प्रदीपिका ३–६४

प्राण और अपान का समागम माद विन्दु की साधना तथा मूलबन्ध

का समन्वय, यह कर लेने पर निश्चित रूप से योग की सिद्धि होती है ।

**अपानप्राणयोरैक्यं क्षयो मूत्रपुरीषयोः ।**
**युवा भवति वृद्धोऽपि सततं मूलबन्धनात् ।।**

—हठयोग प्रदीपिका ३/६५

निरन्तर मूलबन्ध का अभ्यास करने से प्राण और अपान के समन्वय से अनावश्यक मल नष्ट होते हैं और वृद्धता भी यौवन में बदलती है ।

**विलं प्रविष्टेव ततो ब्रह्मनाड्यन्तरं व्रजेत् ।**
**तस्मान्नित्यं मूलबंधः कर्तव्यो योगिभिः सदा ।।**

—हठयोग प्रदीपिका ३/६९

मूलबन्ध से कुण्डलिनी का प्रवेश ब्रह्मनाड़ी सुषुम्ना में होता है, इसलिए योगीजन नित्य ही मूलबन्ध का अभ्यास करें ।

**सिद्धये सर्वभूतादि विश्वाधिष्ठानमद्वयम् ।**
**यस्मिन् सिद्धिं गतः सिद्धास्तत्सिद्धासनमुच्यते ।।**
**यन्मूलं सर्वलोकानां यन्मूलं चित्तबन्धनम् ।**
**मूलबन्धः सदा सेव्यो योग्योऽसौ ब्रह्मवादिनाम् ।।**

—तेजबिन्दु, १/२६—२७

जो सर्वलोकों का मूल है, जो चित्त निरोध का मूल है, सो यह आत्मा ही ब्रह्मवादियों को सदा सेवन करना चाहिए—यही मूलबन्ध है । अन्य जुदा संकोचन रूप मूलबन्ध जिज्ञासुओं के लिए सेव्य नहीं है ।

**विलं प्रविष्टेव ततो ब्रह्मनाड्यन्तरं व्रजेत् ।**
**तस्मान्नित्यं मूलबंधः कर्तव्यो योगिभिः सदा ।।**

—हठयोग प्रदीपिका ३/६९

फिर जिस प्रकार सर्पिणी बिल में प्रविष्ट होती है, उसी प्रकार उद्दीप्त कुण्डलिनी ब्रह्मनाड़ी में प्रविष्ट होती है, इसलिए योगियों को सदा ही मूलबन्ध का अभ्यास करना चाहिए ।

मूलबन्ध एवं शक्तिचालनी मुद्रा को विशिष्ट प्राणायाम कहा जा सकता है । सामान्य प्राणायाम में नासिका से सांस खींचकर प्राण प्रवाह को नीचे मूलाधार तक ले जाते हैं और फिर ऊपर की ओर उसे वापस लाकर नासिका द्वार से निकालते हैं, यही प्राण संचरण की क्रिया जब अधोभाग के माध्यम से की जाती है तो मूलबन्ध कहलाती है । नासिका

का तो स्वभाव साँसें लेते और छोड़ते रहना है, अतः उसके साथ प्राण संचार का क्रम सुविधापूर्वक चल पड़ता है । गुदा अथवा उपस्थ इन्द्रियों द्वारा वायु खींचने जैसी कोई क्रिया नहीं होती । अतः उस क्षेत्र के स्नायु संस्थान पर खिंचाव पैदा करके सीधे ही प्राण संचार का अभ्यास करना पड़ता है । प्रारम्भ में थोड़ा अस्वाभाविक लगता है किन्तु क्रमशः अभ्यास में आ जाता है ।

मूलबन्ध में सुखासन ( सामान्य पालथी मारकर बैठना ) पद्मासन ( पैरों पर पैर चढ़ाकर बैठना ) सिद्धासन ( मलमूत्र छिद्रों के मध्यभाग पर ऐड़ी का दबाव डालना ) इनमें से किसी का भी प्रयोग किया जा सकता है ।

मलद्वार को धीरे-धीरे सिकोड़ा जाये और ऐसा प्रयत्न किया जाये कि उस मार्ग से वायु खींचने के लिए संकोचन क्रिया की जा रही है । मल का वेग अत्यधिक हो और तत्काल शौच का अवसर न हो तो उसे रोकने के लिए मलमार्ग को सिकोड़ने और ऊपर खींचने जैसी चेष्टा करनी पड़ती है । ऐसा ही मूल बन्ध में भी किया जाता है । मलद्वार को ही नहीं उस सारे क्षेत्र को सिकोड़ने का ऐसा प्रयत्न किया जाता है कि मानो वायु अथवा जल को उस छिद्र से खींच रहे हैं । बज्रोली क्रिया में मूत्रमार्ग से पिचकारी की तरह जल खींचने और फिर निकाल देने का अभ्यास किया जाता है । मूलबन्ध में जल आदि खींचने की बात तो नहीं है, पर संकल्प बल से गुदा द्वार ही नहीं मूत्र छिद्र से भी वायु खींचने जैसा प्रयत्न किया जाता है और उस सारे क्षेत्र को ऊपर खींचने का प्रयास चलता है । गुदामार्ग से वायु खींचकर नाभि से ऊपर तक घसीट ले जाने की चेष्टा आरम्भिक है । कुछ समय तक रुकना संभव होता है तो अपान को नाभि से ऊपर हृदय तक पहुँचाने का प्रयत्न किया जाता है-यह खींचने का ऊपर ले जाने का पूर्वार्द्ध हुआ ।

उत्तरार्द्ध में प्राणवायु को नाभि से नीचे की ओर लाया जाता है और अपान अपनी जगह आ जाता है । इसका व्यावहारिक स्वरूप यह है कि खींचने-सिकोड़ने की क्रिया को ढीला छोड़ने, नीचे उतारने, खाली करने का वैसा ही प्रयत्न किया जाता है जैसा कि प्राणायाम में रेचक के लिए साँस छोड़ी जाती है ।

मोटे तौर से उसे गुदा मार्ग को, मूत्रमार्ग को ऊपर की ओर सिकोड़ने की,

पूरा संकोचन हो जाने पर कुछ देर रोके रहने की, अन्ततः उसे ढीला छोड़ देने की गुदामार्ग से होने वाली प्राणायाम क्रिया ही कहा जा सकता है ।

स्मरण रहे कि यह क्रिया वायु संचार की नहीं प्राण संचार की है । नासिका द्वारा तो प्राण संचार क्रम चलता ही रहता है, अतः उसके साथ प्राण प्रक्रिया जोड़ने में कठिनाई नहीं होती । मूलाधार क्षेत्र में श्वाँस लेने जैसा अभ्यास किसी इन्द्रिय को नहीं है, किन्तु प्राण संचार की क्षमता उस क्षेत्र में ऊर्ध्वभाग से किसी भी प्रकार कम नहीं । मूलबन्ध द्वारा प्राण को ऊर्ध्वगामी बनाना प्रथम चरण है, दूसरे चरण में शक्तिचालनी मुद्रा के अभ्यास से प्राण–अपान आदि शरीरस्थ प्राणों को इच्छानुसार समुचित अनुपात में एक–दूसरे से जोड़ा, मिलाया जाना संभव होता है । ऐसा करने से शरीरस्थ पंच प्राण महाप्राण से सम्बद्ध हो जाते हैं ।

गीता में योग साधक द्वारा प्राण को अपान में तथा अपान को प्राण में होमने का उल्लेख इसी दृष्टि से किया गया । यथा–

**अपाने जुह्वति प्राणं प्राणेऽपानं तथा परे ।**
**प्राणपान गती रूद्ध्वा प्राणायामपरायणाः ।।**

–गीता ४/२९

अर्थात् कोई साधक अपान में प्राण की आहुति देते हैं, कुछ प्राण में अपान को होमते हैं । प्राण और अपान की गति नियन्त्रित करके साधक प्राणायाम परायण होता है ।

नासिका द्वारा प्राण संचार करके उसे मूलाधार तक ले जाना प्राण को अपान में होमना है और मूलबन्ध एवं शक्तिचालनी मुद्रा आदि द्वारा अपान का उत्थान करके उसे प्राण से मिलाना, अपान को प्राण में होमना कहा जाता है । प्राण और अपान दोनों की ही सामान्य गति को नियन्त्रित करके उसे उच्च लक्ष्यों की ओर प्रेरित करना ही प्राणायाम का उद्देश्य है ।

शक्तिचालनी मुद्रा का महत्व एवं लाभ योग शास्त्रों में इस प्रकार बताया गया है–

**शक्तिचालनमेवं हि प्रत्यहं यः समाचरेत् ।**
**आयुवृद्धिर्भवेत्तस्य रोगाणां च विनाशनम् ।।**

–शिव संहिता

शक्तिचालनी मुद्रा का जो प्रतिदिन अभ्यास करता है, उसकी आयु में वृद्धि होती है और रोगों का नाश होता है ।

कुण्डली कुटिलाकारा सर्पवत् परिकीर्तिता ।
सा शक्तिश्चालिता येन स मुक्तो नात्र संशयः ।।

—हठयोग प्रदीपिका ३/१०८

कुण्डलिनी सर्पिणी की तरह कुटिल है, उसे शक्तिचालनी मुद्रा द्वारा जो चलायमान कर लेता है, वही योगी है ।

शक्तिचालनी की महत्ता में जो कहा गया है, वह अतिशयोक्ति नहीं, यह विज्ञान सम्मत है । शक्ति कहीं से आती नहीं, सुप्त से जागृत—जड़ से चलायमान हो जाना ही शक्ति का विकास कहा जाता है । बिजली के जैनरेटर में बिजली कहीं से आती नहीं है । चुम्बकीय क्षेत्र में क्वायल घुमाने से उसके अन्दर के इलेक्ट्रान विशेष दिशा में चल पड़ते हैं । यह चलने की प्रवृत्ति विद्युत संवाहक शक्ति ( ई. एम. एफ. ) के रूप में देखी जाती है । शरीरस्थ विद्युत को भी इसी प्रकार दिशा विशेष में प्रवाहित किया जा सके तो शरीर संस्थान एक सशक्त जैनरेटर की तरह सक्षम एवं समर्थ बन सकता है । योग साधनाएँ इसी उद्देश्य की पूर्ति करती हैं ।

# त्राटक साधना से दिव्य-दृष्टि की जागृति

मानवी विद्युत का अत्यधिक प्रवाह नेत्रों द्वारा ही होता है । अस्तु, जिस प्रकार कल्पनात्मक विचार शक्ति को सीमाबद्ध करने के लिए ध्यान योग की साधना की जाती है उसी प्रकार मानवी विद्युत प्रवाह को दिशा विशेष में प्रयुक्त करने के लिए नेत्रों की तीक्ष्ण शक्ति को सधाया जाता है । इस प्रक्रिया को त्राटक नाम दिया गया है ।

सरसरे तौर से और चंचलतापूर्वक उथली दृष्टि से हम प्रतिक्षण असंख्यों वस्तुयें देखते रहते हैं । इतने पर भी उनमें से किन्हीं विशेष आकर्षक वस्तुओं की ही मन पर छाप पड़ती है अन्यथा सब कुछ यों ही आँख के आगे से गुजर जाता है । देखने की क्रिया होते रहने पर भी दृश्य पदार्थों एवं घटनाओं का नगण्य-सा प्रभाव मस्तिष्क पर पड़े, इसका कारण देखते समय मन की चंचलता, उथलापन, उपेक्षा, अन्यमनस्कता आदि ही मुख्य होते हैं । यदि गंभीरता और स्थिरतापूर्वक किसी पदार्थ या घटना का निरीक्षण किया जाये तो उसी में से बहुत महत्वपूर्ण तथ्य उभरते दिखाई देंगे ।

त्राटक साधना का उद्देश्य अपनी दृष्टि क्षमता में इतनी तीक्ष्णता उत्पन्न करना है कि वह दृश्य की गहराई में उतर सके और उसके अन्तराल में अति महत्वपूर्ण घटित हो रहा है, उसे पकड़ने और ग्रहण करने में जो समर्थ हो सके । वैज्ञानिकों, कलाकारों, तत्वदर्शियों में यही विशेषता होती है कि सामान्य समझी जाने वाली घटनाओं को अपनी तीक्ष्ण दृष्टि से देखते हैं और उसी में से ऐसे तथ्य ढूँढ़ निकालते हैं, जो अद्भुत एवं असाधारण सिद्ध होते हैं ।

पेड़ पर से फल टूटकर नीचे गिरते ही रहते हैं । यह दृश्य बचपन से लेकर वृद्धावस्था तक सभी देखते हैं । इनमें कोई नई बात नहीं किन्तु आइजक न्यूटन ने पेड़ पर से सेव का फल जमीन पर गिरते देखा तो उसकी सूक्ष्म-दृष्टि इसका कारण तलाश करने में लग गई और अन्ततः उसने पृथ्वी में आकर्षण शक्ति होने का क्रान्तिकारी सिद्धान्त प्रतिपादित करके विज्ञान जगत में एक अनूठी हलचल उत्पन्न कर दी । इस आधार पर आगे चलकर विज्ञान की भावी प्रगति का पथ प्रशस्त होता चला गया

है । कलाकारों और तत्वदर्शियों की दृष्टि भी ऐसी ही होती है । महर्षि चरक ने जमीन पर उगती रहने वाली सामान्य जड़ी-बूटियों के ऐसे गुण-धर्म खोज निकाले, जिनके सहारे आरोग्य विज्ञान की प्रगति में भारी सहायता मिली । मनीषियों ने एक से एक बढ़कर विज्ञान क्षेत्र में रहस्योद्‌घाटन किए हैं । इस सूक्ष्म अवलोकन में दिव्य दृष्टि तो काम करती है, पर उसके उत्पादन अभिवर्धन में चर्म चक्षुओं में उत्पन्न होने वाली वेधक दृष्टि की भूमिका भी कम महत्वपूर्ण नहीं होती । त्राटक इसी विभूति विशेषता के उत्पादन को ध्यान में रखते हुए किया जाता है ।

बुद्धि का महत्व सर्वविदित है, पर मानवी विद्युत जिसे प्रतिभा का स्रोत माना जाता है व्यक्तित्व के निर्माण एवं प्रयत्नों की सफलता में किसी भी प्रकार कम महत्वपूर्ण नहीं है । मनुष्य शरीर एक अच्छा-खासा बिजलीघर है, उससे लोहे की मशीनें चलाई जाती हैं, पर शरीर यन्त्र में जो एक से एक अद्‌भुत कलपूर्जे लगे हैं, उनके सुसंचालन में यही शक्ति कितना काम करती है, इसे देखते हुए भौतिक विद्युत की क्षमता को तुच्छ ही कहा जा सकता है । मानवी विद्युत का वस्तुओं और प्राणियों पर कितना भारी प्रभाव पड़ता है, उससे वातावरण का निर्माण किस तरह उभरता है और व्यक्तित्व के विकास में कितनी सहायता मिलती है ? इस सबको यदि क्रमबद्ध किया जा सके तो प्रतीत होगा कि मनुष्य शरीर में काम करने वाली बिजली कितनी सूक्ष्म और कितनी महत्वपूर्ण है ?

यों तो मनुष्य शरीर के रोम-रोम में विद्युत प्रवाह ही काम करता है, पर नेत्र, जननेन्द्रिय और वाणी यह तीन द्वार मुख्य हैं, जिनमें होकर वह प्रवाह बाहर निकलता है और परिस्थितियों को प्रभावित करता है । मस्तिष्क का ब्रह्मरंध्र भाग उत्तरी ध्रुव की तरह निखिल ब्रह्माण्ड में संव्याप्त महाप्राण को खींचकर अपने में धारण करता है, इसके उपरान्त उसके प्रयोग के आधार नेत्र, जिह्वा एवं जननेन्द्रिय छिद्रों में होकर बनते हैं ।

जिह्वा की वाक् साधना के लिए जप, पाठ, मौन जैसे कितने ही अभ्यास हैं । जननेन्द्रिय से सम्बन्धित काम-शक्ति को ब्रह्मचर्य से संयमित किया जाता है और उसे कुण्डलिनी जागरण के रूप में उभारा जाता है । इनका उल्लेख यहाँ अभीष्ट नहीं । त्राटक द्वारा नेत्र-गोलकों से

प्रवाहित होने वाली विद्युत शक्ति को किस प्रकार केन्द्रीभूत एवं तीक्ष्ण बनाया जाता है ? यहाँ तो इस प्रसंग पर चर्चा की जानी है । मनुष्य का अन्तरंग नेत्र गोलकों में होकर बाहर झाँकता है, उन्हें अन्तरात्मा की खिड़की कहा गया है । प्रेम, द्वेष एवं उपेक्षा जैसी अन्तःस्थिति को आँख मिलाते ही देखा और समझा जाता है । काम–कौतुक का सूत्र संचार नेत्रों द्वारा ही होता है । नेत्रों के सौन्दर्य एवं प्रभाव की चर्चा करते–करते कवि–कलाकार थकते नहीं, एक से एक बड़े उपमा–अलंकार उनके लिए प्रस्तुत करते ही रहते हैं । दया, क्षमा, करुणा, ममता, पवित्रता, सज्जनता, सहृदयता जैसी आत्मिक सद्भावनाओं को अथवा इनके ठीक विपरीत दुष्ट दुर्भावनाओं को किसी के नेत्रों में नेत्र डालकर जितनी सरलतापूर्वक समझा जा सकता है उतना और किसी प्रकार नहीं ।

कहा जा चुका है कि दिव्य चक्षुओं से सम्भव हो सकने वाली सूक्ष्म–दृष्टि और चर्म–चक्षुओं की एकाग्रतायुक्त तीक्ष्णता की साधना को त्राटक कहते हैं । इसका योगाभ्यास में अति महत्वपूर्ण स्थान है ।

छोटे बच्चों को नजर लग जाने, बीमार पड़ने, नये सुन्दर मकान को नजर लगने से दरार पड़ जाने जैसी किम्वदन्तियाँ अक्सर सुनी जाती हैं । इनमें प्रायः अन्धविश्वासों का ही पुट रहता है, फिर भी मानवी विद्युत विज्ञान की दृष्टि से ऐसा हो सकना असम्भव नहीं है । वेधक दृष्टि में हानिकारक और लाभदायक दोनों तत्व रहते हैं ।

यह तो सामान्य स्तर के त्राटक उपचार का क्रिया–कौतुक हुआ । अध्यात्म क्षेत्र में आगे बढ़ने वाले इसी प्रयोग की उच्च्य भूमिका में प्रवेश करके दिव्य–दृष्टि विकसित करते हैं और उस अदृश्य को देख पाते हैं, जिसे देख सकना चर्मचक्षुओं के लिए सम्भव नहीं हो सकता ।

दृष्टि के स्थूल भाग की भी विशेषता है, पर वस्तुतः उसकी वास्तविक शक्ति सूक्ष्म दृष्टि पर निर्भर रहती है । प्रेम, द्वेष, घृणा, उपेक्षा आदि के भाव आँखों की वनावट या पुतली संचालन क्रम में अन्तर नहीं करते । वह स्थिति तो सदा एक–सी ही रहती है, अन्तर पड़ता है उस भाव सन्दोह का जो आँखों में सूक्ष्म प्रक्रिया बनकर झाँकता है और सामने वाले को अपने अन्तरंग के सारे भेद बताकर स्थिति से अवगत करा देता है । स्थूल दृष्टि के पीछे सूक्ष्म दृष्टि ही अपना काम कर रही होती

है। अस्तु भारतीय योगदर्शन ने त्राटक के माध्यम से सूक्ष्म दृष्टि को एकाग्र एवं प्रभावशाली बनाने का उद्देश्य सामने रखा है, जब कि पाश्चात्य शैली में चर्म चक्षु ही सब कुछ हैं और उन्हीं की दृष्टि से वेधक क्षमता उत्पन्न करके अभीष्ट प्रयोजन सम्पन्न किये जाते हैं।

त्राटक का वास्तविक उद्देश्य दिव्य दृष्टि को ज्योतिर्मय बनाना है। उसके आधार पर सूक्ष्म जगत की झाँकी की जा सकती हैं। अन्तःक्षेत्र में दबी हुई रत्न राशि को खोजा और पाया जा सकता है। देश, काल, पात्र की स्थूल सीमाओं को लाँघकर अविज्ञात और अदृश्य का परिचय प्राप्त किया जा सकता है। आँखों के इशारे से तो मोटी जानकारी भर दी जा सकती है, पर दिव्य दृष्टि से तो किसी अन्तःक्षेत्र की गहराई में प्रवेश करके वहाँ ऐसा परिवर्तन किया जा सकता है जिससे जीवन का स्तर एवं स्वरूप ही बदल जाये। इस प्रकार त्राटक की साधना यदि सही रीति से सही उद्देश्य के लिए की जा सके तो उससे साधक की अन्तःचेतना के विकसित होने का असाधारण लाभ मिलता है, साथ ही जिस प्राणी या पदार्थ पर इस दिव्य-दृष्टि का प्रभाव डाला जाये तो उसे भी विकासोन्मुख करके लाभान्वित किया जा सकता है।

## नादब्रह्म की साधना : नादयोग

ब्रह्माण्डीय चेतना एवं सशक्तता का उद्गम स्रोत कहाँ है ? इसकी तलाश करते हुए तत्वदर्शी-ऋषि अपने गहन अनुसंधानों के सहारे इस निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि यह समस्त हलचलें जिस आधार पर चलती हैं, वह शक्ति स्रोत शब्द है। अचिन्त्य, अगम्य, अगोचर, परब्रह्म को जगत चेतना के साथ अपना स्वरूप निर्धारित करते हुए शब्दब्रह्म के रूप में प्रकट होना पड़ा। सृष्टि पूर्व यहाँ कुछ नहीं था। कुछ से सब कुछ को उत्पन्न होने का प्रथम चरण शब्द-ब्रह्म था, उसी को नादब्रह्म कहते हैं। उसकी परमसत्ता का आरम्भ-अवतरण इसी प्रकार होता है, उसके अस्तित्व एवं प्रभाव का परिचय प्राप्त करना सर्वप्रथम शब्द के रूप में ही सम्भव हो सका।

यह विश्व अनन्त प्रकाश के गर्भ में पलने वाला और उसी की गोदी में खेलने वाला बालक है। ग्रह-नक्षत्रों का, निहारिकाओं का, प्राणी

और पदार्थों का निर्वाह इस आकाश की छत्र–छाया में ही हो रहा है । सृष्टि से पूर्व आकाश ही था, आकाश में ऊर्जा रूप में हलचलें उत्पन्न हुईं । हलचलें सघन होकर पदार्थ बन गयीं । पदार्थ से पंचतत्त्व और पंचप्राण बने । इन्हीं के सम्मिश्रण से विभिन्न प्रकार की वस्तुएँ बनीं और प्राण बने । सृष्टि के इस आरम्भ क्रम से आत्मविज्ञानी और भौतिक विज्ञानी प्रायः सभी समान रूप से सहमत हो चले ।

आरम्भिक हलचल शब्द रूप में हुई होगी, इस कल्पना को अब मान्यता के रूप में स्वीकार कर लिया गया है । आकाश की तन्मात्रा शब्द ही है । शब्द और आकाश का पारस्परिक घनिष्ठ सम्बन्ध है । स्थूल आकाश 'ईथर' के रूप में जाना जाता है । ध्वनि प्रवाह भी उसे कहते हैं । प्रकाश की, भौतिक जगत की एक बड़ी शक्ति है । विद्युत चुम्बक आदि का नम्बर इसके बाद आता है । शक्ति का प्रथम स्रोत ध्वनि है, ध्वनि से प्रकाश के संयोग–वियोगों से तत्वों, प्रवाहों एवं चेतनाओं का उद्भव । सृष्टि का आधार–कारण इसी प्रकार समझा जा सकता है ।

शब्द का आरम्भ जिस रूप में हुआ उसी स्थिति में वह अनन्तकाल तक बना रहेगा । आरम्भ शब्द ओ३म् माना गया है । यह कांस्य पात्र पर हथौड़ी पड़ने से उत्पन्न झनझनाहट–थरथराहट की तरह का प्रवाह है । घड़ियाल पर लकड़ी की हथौड़ी मारकर आरती के समय जो ध्वनि उत्पन्न की जाती है, उसे ओ३मकार के समतुल्य माना जा सकता है । ओ शब्द का आरम्भ और उसके प्रवाह में अर्ध अनुस्वरों की श्रृंखला जोड़ दी जाये तो यही ओ३म् बन जायेगा । उसके उच्चारण का स्वरूप समझाते हुए 'ओ' शब्द के आगे ३ का अंक लिखा जाता है, तदुपरान्त आधा 'म्' लिखते हैं । ३ का अंक लिखने का अर्थ है उसे अपेक्षाकृत अधिक जोर से बोला जाये । ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत के संकेतों से ३ गुनी शक्ति से बोले जाने वाले अक्षर को प्लुत कहते हैं । इसका अर्थ यह हुआ कि 'ओ' शब्द को सामान्य की अपेक्षा तीन गुनी क्षमता से बोला जाये, तदुपरान्त उसके साथ अर्ध 'म्' की अर्धबिन्दु अर्ध अनुस्वरों की एक कड़ी जोड़ दी जाये, यही 'ओ३म्' का उच्चारण है ।'ओ, ३, म्' इन तीनों का संक्षिप्त स्वरूप मोनोग्राम ॐ के रूप में लिखा जाता है । यही वह स्वरूप है जिसका सृष्टि आरम्भ के लिए उद्भव हुआ और उसी की

पुनरावृत्ति परा प्रकृति के अन्तराल में यथावत् होती आ रही है । जागतिक समस्त विधि–व्यवस्थायें उसी उद्गम से आरम्भ होती हैं और गतिशील रहती हैं ।

घड़ी में पेण्डुलम हिलता है, उससे अनायास ही एक स्वसंचालित प्रवाह बनता है, जिसके आधार पर न केवल पेण्डुलम की अपनी क्रिया–प्रक्रिया चलती है वरन् घड़ी के अन्य पुर्जों को गतिशील बनाने के लिए अभीष्ट क्षमता की आवश्यकता की पूर्ति होती है । परा और अपरा, चेतन और जड़ प्रकृति को यदि एक घड़ी यन्त्र माना जाये, तो उसके संचालन की उद्गम व्यवस्था बनाने वाली शक्ति को ओऽम्कार का ध्वनि प्रवाह कह सकते हैं, यह अनवरत रूप से होता रहता है । एक के बाद दूसरे आघात का क्रम चलता रहता है । इन आघातों को प्रकृति पुरुष के संयोग समागम की उत्पत्ति कहा गया है । श्रृंगारिक अलंकारों में इसे काम–क्रीड़ा की विविध प्रवृत्तियों के रूप में भी सरस वर्णनों के साथ समझने का प्रयत्न चलता रहता है, इसे दार्शनिकता और कवित्व का सम्मिश्रण कह सकते हैं ।

शक्ति की धारायें अनेक हैं, पर यदि उनके उद्गम केन्द्र तक पहुँचा जा सके तो उन सभी धाराओं पर अधिकार प्राप्त किया जा सकता है, जो उस केन्द्र संस्थान से उद्भूत होती हैं । राजधानी पर, राजा के किले पर कब्जा हो जाने से उस प्रवाह में चलने वाले सारे क्षेत्र पर अधिकार हो जाता है । सहस्रार चक्र की साधना में सफलता मिलने पर समूची जीवन सत्ता वशवर्ती हो जाती है । सृष्टि का उद्गम केन्द्र ब्रह्म–ओउम्कार यदि सिद्ध किया जा सके तो समूचे सृष्टि प्रवाह के साथ तारतम्य मिलना संभव हो जाता है, तब इस विश्व वैभव का अभीष्ट सत्प्रयोजनों के लिए उपयोग कर सकने में कठिनाई नहीं रहती । विशेषतया आत्म–विश्वास पर तो पूरी तरह अधिकार हो ही जाता है । विश्व नियन्ता परमात्मा के लिए विश्व व्यवस्था की बात जितनी महत्वपूर्ण है, आत्म–नियन्ता आत्मा के लिए उतना ही गरिमामय आत्मसत्ता के क्षेत्र में सुव्यवस्था बना सकना है ।

शब्द ब्रह्म प्रकृति और पुरुष का मध्यवर्ती सम्बन्ध सूत्र है । इस पर अधिकार होने से दोनों ही क्षेत्रों में घनिष्ठता सध जाती है । प्रकृति क्षेत्र

की शक्तियाँ और ब्रह्म क्षेत्र की चेतनाएें करतलगत हो सकें तो ऋद्धियों और सिद्धियों का, सम्पदाओं और विभूतियों का उभयपक्षीय वैभव उपलब्ध हो सकता है ।

ओम्कार साधना नादयोग की उच्चस्तरीय साधना है । आरम्भिक अभ्यासी को प्रकृति प्रवाह से उत्पन्न विविध स्तर की आहत—परिचित ध्वनियाँ सूक्ष्म कर्णेन्द्रिय से सुनाई पड़ती हैं । इनके सहारे मन को वशवर्ती बनाने तथा प्रकृति क्षेत्र में चल रही हलचलों को जानने तथा उन्हें मोड़ने—मरोड़ने की सामर्थ्य मिलती है, आगे चलकर 'अनाहत' क्षेत्र आ जाता है । स्वयंभू—ध्वनि प्रवाह जिसे परब्रह्म का अनुभव में आ सकने वाला स्वरूप कह सकते हैं यदि किसी के सघन सम्पर्क में आ सके तो अध्यात्म क्षेत्र का सिद्ध पुरुष भी कह सकते हैं ।

भगवान का सर्वश्रेष्ठ नाम ओ३म् है । यह स्वयं भू है । पेट भरा होने पर जब डकार लेते हैं तब पूर्णता का प्रतीक 'ओ३म्' शब्द अनायास ही निकलता है जिसकी ध्वनि नाभि देश से आरम्भ होकर कण्ठमूल और मुखाग्र तक चली जाती है । यह ओ३म् साढ़े तीन अक्षरों का विनिर्मित है—( १ ) ओ ( २ ) उ ( ३ ) म्—ओं के उच्चारण में जो अर्धबिन्दु लगा है, इसे चन्द्रबिन्दु अथवा अर्धमात्रा कहते हैं । उसे आधा अक्षर माना गया है, इस प्रकार साढ़े तीन अक्षर का मन्त्रराज यों कहलाता है । इसका उच्चारण कण्ठ, होठ, मुख, जिह्वा से होता है, पर इसका बीज कुण्डलिनी में सन्निहित है । जब ध्वनि और प्राण दोनों मिल जाते हैं तब उसका समग्र प्रभाव उत्पन्न होता है ।

माण्डूक्योपनिषद् में परमात्मा के समग्र रूप का तत्व समझाने के लिए उनके चार पादों की कल्पना की गई है । नाम और नामी की एकता प्रतिपादन करने के लिए भी और नादशक्ति के परिचय रूप में अ, उ और म इन तीन मात्राओं के साथ और मात्रा रहित उसके अव्यक्त रूप के साथ परब्रह्म परमात्मा के एक—एक पाद की समता दिखलाई गई है और ओंकार को ही परमात्मा का अभिन्न स्वरूप मानकर यह बताया गया है—

**ओमित्येतदक्षरमिदं सर्वं तस्योपव्याख्यानं भूतं भवद्‌भविष्यदिति सर्वमोंकार एव । यच्चान्यत् त्रिकालातीतं तदप्योंकार एव ।**

—माण्डूक्योपनिषद्—१

'ओउम्' यह अक्षर ही पूर्ण अविनाशी परमात्मा है । यह प्रत्यक्ष दिखाई देने वाला जड़–चेतन का समुदाय रूप जगत उन्हीं का उपव्याख्यान अर्थात् उन्हीं की निकटतम् महिमा का निर्देशक है । जो स्थूल एवं सूक्ष्म जगत पहले उत्पन्न होकर उसमें विलीन हो चुका है । जो वर्तमान है, जो भविष्य में उत्पन्न होगा वह सबका सब ओंकार ( ब्रह्म का नाद स्वरूप ) ही है, तीनों कालों से अतीत इससे भिन्न है, वह भी ओंकार ही है ।

स्थूल, सूक्ष्म और कारण जो कुछ भी दृश्य–अदृश्य है उसका संचालन ओंकार की स्फुरणा से ही हो रहा है । यह जो उनका अभिव्यक्त अशं और उससे अतीत भी जो कुछ है वह सब मिलकर ही परब्रह्म परमात्मा का समग्र रूप है, पूर्ण ब्रह्म की प्राप्ति के लिए । अतएव उनकी नादशक्ति का परिचय प्राप्त करना आवश्यक है ।

परमात्मा के नाद रूप के साक्षात्कार के लिए किए गए ध्यानं के सम्बन्ध में नाद बिन्दुपनिषद् के ३३ से ४१ वें मन्त्रों में बड़ी सूक्ष्म अनुभूतियों का विवरण मिलता है । इन मंत्रों में बताया गया है कि जब पहले–पहले अभ्यास किया जाता है तो 'नाद' कई तरह का और बड़े जोर–जोर से सुनाई देता है । आरम्भ में नाद की ध्वनि नागरी, झरना, भेरी, मेघ और समुद्र की हरहराहट की तरह होती है बाद में भ्रमर, वीणा, वंशी और किंकिणी की तरह गुञ्जन पूर्ण और मधुर होती है । ध्यान को धीरे–धीरे बढ़ाया जाता है और उससे मानसिक ताप का शमन होना भी बताया गया है । तैत्तिरीयोपनिषद् के तृतीय अनुवाक् में ऋषि ने लिखा है–'वाणी में शारीरिक और आत्म–विषयक दोनों तरह की उन्नति करने की सामर्थ्य भरी हुई है जो इस रहस्य को जानता है वह वाक्शक्ति पाकर उसके द्वारा अभीष्ट फल प्राप्त करने में समर्थ होता है ।

ओउम्कार ध्वनि से प्रस्फुटित होने वाला ब्रह्म इतना सशक्त और सर्व शक्तिमान हैं कि वह सृष्टि के किसी भी कण को स्थिर नहीं होने देता । समुद्रों को मथ डालने से लेकर भयंकर आँधी–तूफान और ज्वालामुखी पैदा करने तक, परस्पर विचार–विनिमय की व्यवस्था से लेकर ग्रह–नक्षत्रों के सूक्ष्म कम्पनों को पकड़ने तक का एक सुविस्तृत विज्ञान किसी समय भारतवर्ष में प्रचलित था । नादब्रह्म की उपासना के फलस्वरूप यहाँ के साधक इन्द्रियातीत क्षमताओं के अधिपति और स्वर्ग

सम्पदा के अधिकारी देवमानव कहलाते रहे हैं ।

अनाहत नाद की उपासना विश्वव्यापी है । पाश्चात्य विद्वानों तथा साधकों ने उसके वर्णन के लिए इन शब्दों का प्रयोग किया है—वर्ड लोगोस, व्हिस्पर्स फ्राम द अननोन, इनर व्हायस, द लेंग्वेज ऑफ सोल, प्रिमार्डियल साउण्ड, द व्हायस फ्राम हैवन, द व्हायस आफ सोल आदि ।

गणितज्ञ, दार्शनिक पाइथागोरस ने इसे सृष्टि का संगीत ( म्यूजिक ऑफ द स्फियर्स ) कहा गया है । व्यष्टि ( माइक्रोकाज्म ) को समष्टि ( मेक्रोकाज्म ) से जोड़ने से नाद साधना अतीव उपयोगी सिद्ध होती है ।

स्वामी विवेकानन्द ने ओ३म् शब्द को समस्त नाम तथा रूपान्तरों की एक जननी ( मदर ऑफ नेम्स एण्ड फार्मस ) कहा है । भारतीय मनीषियों ने इसे प्रणव ध्वनि, उद्गीथ, स्टोफ आदि नाम अनाहत, ब्रह्मनाद आदि अनेक नामों से पुकारा है ।

बाइबिल में कहा गया है—'आरम्भ में शब्द था । शब्द ईश्वर के साथ था और शब्द ईश्वर था ।' इन दि विगिनिंग वाज दि वर्ड, दि वर्ड वाज विद गॉड, दि वर्ड वाज गॉड ।'

शिव पुराण के उमा संहिता खण्ड के २६ वें अध्याय में अनाहत नाद सम्बन्धी विशेष विवरण और माहात्म्य मिलता है । भगवान् शिव—पार्वती से कहते हैं—'अनाहत नाद कालजयी है । इसकी साधना करने वाला इच्छानुसार मृत्यु को जीत लेता है । सर्वज्ञाता और सम्पूर्ण सिद्धियों का अधिपति बनता है, उसकी सूक्ष्मता बढ़ जाती है और भवसागर के बन्धन कट जाते हैं । जागरूक योगी शब्द ब्रह्म की साधना करे—यह परम कल्याणकारी योग है ।

नादयोग के दस मण्डल साधना ग्रन्थों में गिनाये गये हैं । कहीं—कहीं इन्हें लोक भी कहा गया है । एक ओ३म्कार ध्वनि और शेष नौ शब्द इन्हें मिलाकर दस शब्द बनते हैं । इन्हीं की श्रवण साधना शब्द ब्रह्म की नाद साधना कहलाती है ।'

सन्त मत के मध्यकालीन आचार्यों ने नादब्रह्म की साधना को 'सुरति' कहा है । कबीर, रैदास, नानक, पलटू और राधास्वामी एवं नाथ सम्प्रदाय में इसका विशेष रूप से प्रचलन है । सुरति का एक अर्थ प्रकृति—पुरुष के बीच अनवरत क्रम से चलने वाली दिव्य मिलन—बिछुड़न

क्रिया की ओर संकेत करता है । दूसरा अर्थ स्रोत शब्द के अपभ्रंश रूप में भी 'सुरति' को ले सकते हैं । शास्त्रों में अध्यात्म स्रोत अनवरत शब्द प्रवाह को माना गया है । सूक्ष्म नाद प्रकृति के अन्तराल में सर्वव्यापी बनकर गूँज रहा है, उसे अपने काय घट में भी सुना जा सकता है । इसकी श्रवण विधियाँ साधना शास्त्र में विभिन्न प्रकार से बताई गई हैं ।

कुण्डलिनी साधना को प्रणव विद्या भी कहा गया है । उसके जागरण में जहाँ अन्यान्य विधि–विधानों का प्रयोग होता है, वहाँ उस सन्दर्भ में प्रणव तत्व को प्रायः प्रमुखता ही दी जाती है ।

**प्रकृतिः निश्चला परावाग्रूपिणी परप्रणवात्मिका कुण्डलिनीशक्तिः ।**

—प्रपंच सारतत्व

कुण्डलिनी जागरण प्रयोग गायत्री महाविद्या के अन्तर्गत ही आता है । पंचमुखी गायत्री में पंचकोशों की साधना पंचाग्नि विद्या कही जाती है, यही गायत्री के पाँच मुख हैं । गायत्री की प्राण साधना का नाम सावित्री विद्या है, सावित्री ही कुण्डलिनी है । गायत्री मंन्त्र में, गायत्री साधना में प्राण तत्व का अविच्छिन्न समावेश है । कहा गया है–

**ॐकारं पितृरूपेण गायत्रीं मातरं तथा ।**
**पितरौ यो न जानाति ब्राह्मणः सोऽन्यवीर्यजः ।।**

—योग संध्या

ओंकार रूपी पिता और गायत्री रूपी माता को जो ब्राह्मण नहीं जानता है, वह वर्णशंकर है ।

गायत्री ही क्या किसी भी स्तुति, वेदमन्त्र का शक्ति जागरण ओऽम्कार का समावेश किए बिना संभव नहीं होता । हर वेदमंत्र के उच्चारण में पहले ओऽम्कार संयुक्त करना पड़ता है, तभी वह जागृत होता है अन्यथा वह निर्जीव ही बना रहेगा ।

**न मामनीरयित्वा ब्राह्मणा ब्रह्म वदेयुः ।**
**यदि वदेयुः अब्रह्म तत् स्यात् ।।**

—गोपथ पूर्व २३

ओंकार ने कहा कि मुझको उच्चारण किए बिना ब्राह्मण वेद मन्त्र न बोलें, यदि बोलें तो वह वेद न रहे ।

साधना मार्ग पर जिस लक्ष्यवेध के लिए चला जाता है उसमें

ओङ्म्कार को धनुष की तरह और आत्मा को बाण की तरह प्रयोग किया जाता है । आत्मा का अग्रगमन प्रणव धनुष की सहायता से ही होता है । कहा गया है–

**प्रणवो धनुः शरोह्यात्मा ब्रह्मतल्लक्ष्यमुच्यते ।**
**अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन्मयो भवेत् ।।**

ओङ्म्कार रूपी धनुष में आत्मा का बाण चढ़ाकर स्फूर्तिपूर्वक ब्रह्मलक्ष्य में वेध देना चाहिए ।

**कुण्डलिनी प्रणवरूपिणी ।।**

–शक्ति तन्त्र

**महाकुण्डलिनी प्रोक्ता परब्रह्मस्वरूपिणी ।**
**शब्दब्रह्ममयी देवी एकानेकाक्षराऽकृतिः ।।**

–योग कुण्डलिनी उपनिषद्

अर्थात्–कुण्डलिनी प्रणव रूप है । महाकुण्डलिनी को परब्रह्म स्वरूपिणी कहा गया है । यह शब्द ब्रह्ममय है । एक ओङ्म् से अनेक अक्षरों की आकृतियाँ उत्पन्न हुई हैं ।

कुण्डलिनी का आकार सर्पिणी जैसा बताया गया है । वह गुन्जलक मारे सोती हुई पड़ी है और पूँछ को अपने मुँह में दबाये हुए हैं । इस आकृति को घसीटकर वनाने से ओङ्म् शब्द बन जाता है । अस्तु, प्राण और उच्चारण सहित समर्थ प्रणव को कुण्डलिनी कहा गया है और उसी सजीव ओङ्म् के उच्चारण का पूरा फल बताया गया है, जिसमें कुण्डलिनी जागृति शक्ति का समन्वय हुआ है ।

नादयोग की साधना के दो रूप हैं । एक तो अन्तरिक्ष–सूक्ष्म जगत से आने वाली दिव्य ध्वनियों का श्रवण, दूसरा अपने अन्तरंग के शब्द ब्रह्म का जागरण और उसका अभीष्ट क्षेत्र में अभीष्ट उद्देश्य के लिए परिप्रेषण यह शब्द उत्थान एवं परिप्रेषण ओङ्म्कार साधना के माध्यम से ही बन पड़ता है ।

साधारण रेडियो यन्त्र–मात्र ग्रहण करते हैं, वे मूल्य की दृष्टि से सस्ते और संरचना की दृष्टि से सरल भी होते हैं, किन्तु परिप्रेषण यन्त्र, ब्राडकास्ट, ट्रांसमीटर मँहगे भी होते हैं और उनकी संरचना भी जटिल होती है । उनके प्रयोग करने की जानकारी भी श्रम साध्य होती है,

जबकि साधारण रेडियो का बजाना बच्चे भी जानते हैं । रेडियो की संचार प्रणाली तभी पूर्ण होती है, जब दोनों पक्षों का सुयोग बन जाये । यदि ब्राडकास्ट की व्यवस्था न हो तो सुनने का साधन कहाँ से बन पड़ेगा ? जिस क्षेत्र में रेडियो का लाभ जाना है वहाँ आवाज को ग्रहण करने की ही नहीं आवाज को पहुँचाने की भी व्यवस्था होनी चाहिए ।

मादयोग की पूर्णता दोनों ही प्रयोग प्रयोजनों से सम्बद्ध है । कानों के छिद्र बन्द करके दिव्यलोक से आने वाले ध्वनि प्रवाहों को सुनने के साथ-साथ यह साधन भी रहना चाहिए कि साधक अपने अन्तःक्षेत्र से शब्द शक्ति का उत्थान कर सके । इसी अभ्यास के सहारे अन्यान्य मन्त्रों की शक्ति सुदूर क्षेत्रों तक पहुँचाई जा सकती है । वातावरण को प्रभावित करने, परिस्थितियाँ बदलने एवं व्यक्तियों को सहायता पहुँचाने के लिए मन्त्र शक्ति का प्रयोग परावाणी से होता है । चमड़े की जीभ से निकलने वाली बेखरी ध्वनि तो जानकारियों का आदान-प्रदान भर कर सकती है । मन्त्र की क्षमता तो परा और पश्यन्ति वाणियों के सहारे प्रचण्ड बनती और लक्ष्य तक पहुँचती है । परावाक् का जागरण ओम्कार साधना से सम्भव होता है । कुण्डलिनी अग्नि के प्रज्वलन में ओम्कार को ईंधन की तरह प्रयुक्त किया जाता है-

अन्तरंगसमुद्रस्य रोधे वेलायतेऽपि च ।
ब्रह्मप्रणवसंलग्ननादो ज्योतिर्मयात्मकः ॥
मनस्तत्र लयं याति तद्विष्णोः परमं पदम् ॥

-नादविन्दूपनिषद् ४६-४७

नाद के प्रणव में संलग्न होने पर वह ज्योतिर्मय हो जाता है, उस स्थिति में मन का लय हो जाता है । उसी को श्री भगवान विष्णु का परमपद कहा जाता है ।

योग साधना में चित्तवृत्तियों का निरोध और प्राण शक्ति की प्रखरता यह दो ही तत्व प्रधान हैं । इन दोनों ही प्रयोजनों के लिए ओम्कार की शब्द साधना से अभीष्ट उद्देश्य सरलतापूर्वक सिद्ध होता है-

ओंकारोच्चारण सान्तशब्दतत्वानु भावनात् ।
सुषुप्ते संविदो जाते प्राणस्पन्दो निरुध्यते ॥-योगवाशिष्ठ

ऊँचे स्वर से ओउम्कार का जप करने पर शान्त में जो शेष तुर्यमात्रा रूप शब्द, शब्द तत्व की अनुभूति होती है, उनका अनुसंधान से बाह्य चित्तवृत्तियों का जब बिलकुल उपराम हो जाता है, तब प्राणवायु का निरोध हो जाता है-

नादयोग की साधना में प्रगति पथ पर दोनों ही चरण उठने चाहिए, यहाँ नाद श्रवण के साथ-साथ नाद उत्थान को भी साधना क्रम में सम्मिलित रखना चाहिए । कुण्डलिनी जागरण साधना में नाद श्रवण में ओउम्कार की ध्वनि पकड़ने तक पहुँचना पड़ता है । अन्य शब्द तो मार्ग के मील पत्थर मात्र हैं । अनाहत ध्वनि को 'सुरति' तुर्यावस्था समाधि आदि को पूर्णता-बोधक आस्थाओं के समतुल्य माना गया है और अनाहत ध्वनि 'ओङ्म्कार' की श्रवण अनुभूति ही है । ओङ्म्कार ध्वनि का नादयोग में इसीलिए उच्च स्थान है ।

**नव शब्द परित्यज्य ओङ्म्कारन्तु समाश्रयेत् ।**
**सर्वे तत्र लयं यान्ति ब्रह्मप्रणवनादके ।।**

—महायोग विज्ञान

नौ शब्द नादों की उपेक्षा करके ओङ्म्कार नाद का आश्रय लेना चाहिए, समस्त नाद प्रणव में लीन होते हैं । ओङ्म्कार की ध्वनि का-नाद का आश्रय लेने वाला साधक सत्यलोक को प्राप्त करता है ।

शब्द ब्रह्म के, ओङ्म्कार के उत्थान की साधना में हृदय आकाश से ओङ्म्कार ध्वनि का उद्भव करना होता है । जिह्वा से मुख ओङ्म्कार के उच्चारण का आरम्भिक अभ्यास किया जाता है । पीछे उस उद्भव में परा और पश्यन्ति वाणियाँ ही प्रयुक्त होती हैं और ध्वनि से हृदयाकाश को गुन्जित किया जाता है ।

**हृद्यविच्छिन्नमोंकारं घण्टानादं बिसोर्णवत् ।**
**प्राणेनोदीर्य तत्राथ पुनः संवेशयेत् स्वरम् ।।**
**ध्यानेनेत्थं सुतीव्रेण युञ्जतो योगिनो मनः ।**
**संयास्यत्याशु निर्वाणं द्रव्यज्ञानक्रियाभ्रमः ।।**

—भागवत ११/१४/३४,४६

हृदय में घण्टा की तरह ओंकार का अविच्छिन्न पद्म नालवत् अखण्ड उच्चारण करना चाहिए । प्राणवायु के सहयोगसे पुनः-पुनः 'ओङ्म्' का

जप करके बारम्बार हृदय में गिराना चाहिए । इस तीव्र ध्यान विधि से योगाभ्यास करने वाले का मन शीघ्र ही शान्त हो जाता है और सारे सांसारिक भ्रमों का निवारण हो जाता है ।

नादारंभे भवेत्सर्वगात्राणां भंजनं ततः ।
शिरसः कंपनं पश्चात् सर्वदेहस्य कंपनम् ॥

—योग रसायनम् २५४

नाद के अभ्यास के दृढ़ होने पर आरम्भ में पूरे शरीर में हलचल—सी मचती है, फिर सिर में कम्पन होता है, इसके पश्चात् सम्पूर्ण देह में कम्पन होता है ।

क्रमेणाभ्यासतश्चैवं श्रूयतेऽनाहतो ध्वनिः ।
पृथग्विमिश्रितश्चापि मनस्तत्र नियोजयेत् ॥

—योग रसायनम् २५३

क्रमशः अभ्यास करते रहने पर ही अनाहत ध्वनि पहले मिश्रित तथा बाद में पृथक् स्पष्ट रूप से सुनाई पड़ती है । मन को वहीं पर नियोजित करना चाहिए ।

नाद श्रवण से सफलता मिलने लगे तो भी शब्द ब्रह्म की उपलब्धि नहीं माननी चाहिए । नाद ब्रह्म तो भीतर से अनाहत रूप से उठता है और उसे ओङ्मकार के सूक्ष्म उच्चारण अभ्यास द्वारा प्रयत्न पूर्वक उठाना पड़ता है ।

बाहरी शब्द वाद्य यन्त्रों आदि के रूप में सुने ज ते हैं, पर ओङ्मकार का नाद प्रयत्नपूर्वक भीतर से उत्पन्न करना पड़ता है -

नादः संजायते तस्य क्रमेणाभ्यासतश्च सः ॥ —शिव संहिता

अर्थात्—अभ्यास करने से नाद की उत्पत्ति होती है, यह शीघ्र फलदाता है ।

अनाहतस्य शब्दस्य ध्वनिर्य उपलभ्यते ।
ध्वनेरन्तर्गतं ज्ञेयं ज्ञेयस्यान्तर्गतं मनः ॥
मनस्तत्र लयं याति तद्विष्णोः परमंपदम् ॥

—हठयोग प्रदीपिक ४/१००

अनाहत ध्वनि सुनाई पड़ती है, उस ध्वनि के भीतर स्वप्रकाश चैतन्य रहता है और उस ज्ञेय के भीतर मन रहता है और मन जिस स्थान में

लय को प्राप्त होता है, उसी को विष्णु का परमधाम कहते हैं ।

नादयोग की महिमा बताते हुए कहा गया है कि उसके आधार पर दृष्टि की, चित्त की स्थिरता अनायास ही हो जाती है । आत्मकल्याण का परम अवलम्बन यह नादब्रह्म ही है ।

दृष्टिः स्थिरा यस्य विना सदृश्यैः,
वायुः स्थिरो यस्य विना प्रयत्नम् ।
चित्तं स्थिरं यस्य विनावलम्बनम्,
स ब्रह्म तारान्तरनादरूपम् ।।

जिससे बिना दृश्यके दृष्टि स्थिर हो जाती है, जिससे बिना प्रयत्न के प्राणवायु स्थिर हो जाती है, जिससे बिना अवलम्बन के चित्त का नियमन हो जाता है, वह अन्तर नादरूपी ब्रह्म ही है ।

नाद क्रिया के दो भाग हैं—बाह्य और अन्तर । बाह्य नाद में बाहर की दिव्य आवाजें सुनी जाती हैं और बाह्य जगत की हलचलों की जानकारियाँ प्राप्त की जाती हैं और ब्रह्माण्डीय शक्तिधाराओं को आकर्षित करके अपने में धारण किया जाता है । अन्तःनाद में भीतर से शब्द उत्पन्न करके भीतर ही भीतर परिपक्व करके और परिपुष्ट होने पर उसे किसी लक्ष्य विशेष पर, किसी व्यक्ति के अथवा क्षेत्र के लिए फेंका जाता है और उससे अभीष्ट प्रयोजन की पूर्ति की जाती है—इसे धनुष—बाण चलाने के समतुल्य समझा जा सकता है ।

अन्तःनाद के लिए भी बैठना तो ब्रह्मनाद की तरह ही होता है, पर अन्तर ग्रहण एवं प्रेषण का होता है । सुखासन से मेरुदण्ड को सीधा रखते हुए षट्मुखी मुद्रा में बैठने का विधान है । षट्मुखी मुद्रा का अर्थ है--दोनों अँगूठों से दोनों कान के छेद बन्द करना । दोनों हाथों की तर्जनी और मध्यमा अँगुलियों से दोनों आँखें बन्द करना । दोनों अनामिका कनिष्ठाओं से दोनों नथुनों पर दवाव डालना, नथुनों पर इतना दवाव नहीं डाला जाता कि साँस का आवागमन ही रुक जाये ।

होठ वन्द, जीभ वन्द, मात्र भीतर ही परा—पश्यन्ति वाणियों से ओङ्मकार का गुञ्जार—प्रयास यही है—अन्तःनाद उत्थान । इसमें कण्ठ से मन्द ध्वनि होती रहती है, अपने आपको उसका अनुभव होता है और अन्तःचेतना उसे सुनती है । ध्यान रहे यह ओङ्मकार का जप या

उच्चारण नहीं गुञ्जार है । गुञ्जार का तात्पर्य है—शंख जैसी ध्वनि धारा एवं घड़ियाल जैसी थरथराहट का सम्मिश्रण । इसका स्वरूप लिखकर ठीक तरह नहीं समझा और समझाया जा सकता । इसे अनुभवी साधकों से सुना और अनुकरण करके सीखा जा सकता है ।

साधना आरम्भ करने के दिनों में दस—दस सैकण्ड के तीन गुञ्जार बीच—बीच में पाँच—पाँच सैकण्ड रुकते हुए करने चाहिए । इस प्रकार चालीस सैकण्ड का एक शब्द उत्थान हो जायेगा । इतना करके उच्चारण बन्द और उसकी प्रतिध्वनि सुनने का प्रयत्न करना चाहिए । जिस प्रकार गुम्बजों में, पक्के कुओं में, विशाल भवनों में, पहाड़ों की घाटियों में जोर से शब्द करने पर उसकी प्रतिध्वनि उत्पन्न होती है उसी प्रकार अपने अन्तःक्षेत्र में ओउम्कार गुञ्जार के छोड़े हुए शब्द प्रवाह की प्रतिध्वनि उत्पन्न हुई अनुभव करनी चाहिए और पूरी तरह ध्यान एकाग्र करके इस सूक्ष्म प्रतिध्वनि का आभास होता है । आरम्भ में बहुत प्रयत्न से, बहुत थोड़ी—सी अतीव मन्द रुक—रुककर सुनाई पड़ती है, किन्तु धीरे—धीरे उसका उभार बढ़ता चलता है और ओउम्कार की प्रतिध्वनि अपने ही अन्तराल में अधिक स्पष्ट एवं अधिक समय तक सुनाई पड़ने लगती है, स्पष्टता एवं देरी को इस साधना की सफलता का चिन्ह माना जा सकता है ।

ओङ्म्कार की उठती हुई प्रतिध्वनि अन्तःक्षेत्र के प्रत्येक विभाग को, क्षेत्र को प्रखर बनाती है । उन संस्थानों की प्रसुप्त शक्ति जगाती है, उससे आत्मबल बढ़ता है और छिपी हुई दिव्य शक्तियाँ प्रकट होती एवं परिपुष्ट होती हैं ।

समयानुसार इसका उपयोग शब्दवेधी बाण की तरह, प्रक्षेपशास्त्र की तरह हो सकता है । भौतिक एवं आत्मिक हित साधना के लिए इस शक्ति को समीपवर्ती अथवा दूरवर्ती व्यक्तियों तक भेजा जा सकता है और उनको कष्टों से उबारने तथा प्रगति पथ पर अग्रसर करने के लिए उसका उपयोग किया जा सकता है । वरदान देने की क्षमता, परिस्थितियों में परिवर्तन कर सकने जितनी समर्थता जिस शब्द ब्रह्म के माध्यम से सम्भव होती है उसे ओङ्म्कार गुञ्जार के आधार पर भी उत्पन्न एवं परिपुष्ट किया जाता है ।

पुरानी परिपाटी में षट्मुखी मुद्रा का उल्लेख है । मध्यकाल में उसकी आवश्यकता नहीं समझी गई और कान को कपड़े में बँधे मोम की पोटली से कर्ण छिद्रों को बन्द कर लेना पर्याप्त समझा गया । इससे दोनों हाथों को गोदी में रखने और नेत्र अर्धोन्मीलित रखने की ध्यान मुद्रा ठीक तरह सधती और सुविधा रहती थी । अब अनेक आधुनिक अनुभवी शवासन शिथिलीकरण मुद्रा में अधिक अच्छी तरह ध्यान लगने का लाभ देखते हैं । आराम कुर्सी का सहारा लेकर शरीर को ढीला छोड़ते हुए नादानुसन्धान में अधिक सुविधा अनुभव करते हैं । कान बन्द करने के लिए ठीक नाप के शीशियों वाले कार्क का प्रयोग कर लिया जाता है । इनमें से किससे, किसे, कितनी सरलता एवं सफलता मिली ? यह तुलनात्मक अभ्यास करके जाना जा सकता है । इनमें से जिसे जो प्रयोग अनुकूल पड़े वह उसे अपना सकता है । सभी उपयोगी एवं फलदायक हैं ।





मुद्रक-युग निर्माण प्रेस, मथुरा

# युग निर्माण मिशन-संक्षिप्त परिचय

**उद्देश्य :** मनुष्य में देवत्व का उदय एवं धरती पर स्वर्ग का अवतरण । व्यक्ति निर्माण, परिवार निर्माण, समाज निर्माण । विचारक्रांति, नैतिक क्रांति, धार्मिक क्रांति एवं सामाजिक क्रांति द्वारा जनमानस का भावनात्मक परिष्कार ।

**गठन :** नव निर्माण के लिए तत्पर नित्य समय दान और अंश दान करने वाले लाखों कर्मनिष्ठों का पारिवारिक संगठन । प्रचारात्मक, रचनात्मक और सुधारात्मक कार्यक्रमों द्वारा मानवीय गरिमा को उभारने वाली गतिविधियों में संलग्न ...

**आधार** ... दैनिक श्रमदान एवं अंशदान । नित्य ५० पैसा और २ घण्ट ... नियमित अनुदान । इसी सामर्थ्य के बलबूते अनेकों महत्वपू ... बर्षों से संचालन ।

**प्रमुख संस्थान :** ( १ ) गायत्री तपोभूमि, मथुरा ( २ ) अखण्ड ज्योति कार्यालय, मथुरा ( ३ ) गायत्री शक्तिपीठ, आंवलखेड़ा, आगरा ( ४ ) शांतिकुंज, हरिद्वार ( ५ ) ब्रह्मवर्चस्, हरिद्वार । भारत एवं विदेश में लगभग ४००० शक्तिपीठ, प्रज्ञापीठ एवं गायत्री परिवार की शाखाओं द्वारा प्रचार प्रसार ।

**प्रकाशन :** युग निर्माण योजना ( हिन्दी मासिक ), युग शक्ति गायत्री ( गुजराती मासिक ), अखण्ड ज्योति मासिक एवं अन्य कई पत्रिकाएं भारत की विभिन्न भाषाओं में प्रकाशित । विभिन्न विषयों पर पूज्य गुरुदेव द्वारा रचित लगभग ५०० पुस्तकों का प्रकाशन देश की विभिन्न क्षेत्रीय भाषाओं में ।

**गतिविधियां एवं प्रचार :** धर्म तंत्र से लोकशिक्षण, अग्नि साक्षी में सत्प्रवृत्तियां अपनाने के संकल्प युग निर्माण विद्यालय, मथुरा, नौ दिवसीय साधना सत्र ए वं एक मासीय युग शिल्पी सत्रों का नियमित आयोजन । टोलियों द्वारा देश-विदेश में मिशन का प्रचार-प्रसार । कार्यक्षेत्र : समस्त भारतवर्ष एवं विश्व ।



मूल्य—३ रुपया